(17) इस अधिनियम के अधीन किसी अपील की सुनवाई करने वाला अधिकरण उन समस्त शक्तियों का प्रयोग करेगा, जो कि किसी अपील न्यायालय को सिविल प्रक्रिया संहिता, (क्रमांक 5 सन् 1908) की धारा 97 तथा उस संहिता की प्रथम अनुसूची के आदेश 41 द्वारा प्रदत्त की गई है.

77-क. **पुनर्विलोकन.—**

(1) अधिकरण अथवा रजिस्ट्रार किसी हितबद्ध पक्षकार का आवेदन पत्र प्राप्त होने पर, किसी भी मामले में अपने स्वयं के आदेश का पुनर्विलोकन कर सकेंगे और उसके संदर्भ में ऐसा आदेश पारित कर सकेंगे, जैसा कि वह न्यायसंगत समझे:

परंतु हितबद्ध पक्षकार द्वारा किया गया कोई भी ऐसा आवेदन तब तक ग्रहण नहीं किया जायेगा जब तक अधिकरण या रजिस्ट्रार, यथास्थिति, का यह समाधान न हो जाये कि साक्ष्य की नई तथा महत्वपूर्ण ऐसी बात का पता लगा लिया गया है, जो कि सम्यक् तत्परता का प्रयोग करने के पश्चात् भी उनकी या आवेदक की जानकारी में नहीं थी या वह उसके द्वारा उस समय प्रस्तुत नहीं की जा सकी थी जब कि उसका आदेश किया गया था, या यह कि कोई ऐसी भूल या गलती हुई है जो अभिलेख को देखने से ही प्रकट हो जाती है, या कोई अन्य पर्याप्त कारण रहा है:

परंतु यह और कि ऐसा आदेश तब तक परिवर्तित, संशोधित या पुनरीक्षित नहीं किया जायेगा जब तक कि हितबद्ध पक्षकारों को उपसंजात होने के लिए सूचना न दे दी गई हो और ऐसे आदेश के समर्थन में सुना न गया हो:

(2) किसी हितबद्ध पक्षकार द्वारा किसी आदेश के पुनर्विलोकन का आवेदन तब तक ग्रहण नहीं किया जायेगा जब तक कि आवेदन उस आदेश के पारित किये जाने की तिथि से नब्बे दिवस के भीतर फाइल न किया गया हो.

77-ख. **अधिकरण द्वारा सिविल न्यायालय की शक्तियों का प्रयोग करना.—**

(1) इस अधिनियम के द्वारा या इसके अधीन उसको प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करने में अधिकरण को निम्नलिखित बातों के संबंध में वे समस्त शक्तियां प्राप्त होंगी जो कि सिविल प्रक्रिया संहिता, 1908 (1908 का 5) के अधीन किसी वाद का विचारण करते समय किसी सिविल न्यायालय में निहित होती हैं, अर्थात् :—

(क) शपथ पत्रों द्वारा तथ्यों का सबूत;

(ख) किसी व्यक्ति को समन करना तथा उसको हाजिर कराना तथा शपथ पर उसकी परीक्षा करना;

(ग) किसी दस्तावेज के प्रकटीकरण या पेश किये जाने के लिए विवश करना; और

(घ) साक्षियों की परीक्षा के लिये कमीशन जारी करना.

(2) किसी भी ऐसे शपथ पत्र की दशा में, कोई भी ऐसा अधिकारी जो अधिकरण द्वारा इस संबंध में नियुक्त किया गया हो, अभिसाक्षी को शपथ दिला सकेगा.

78. **रजिस्ट्रार तथा अधिकरण के समक्ष अपीलें.—**

(1) जहां इसके संबंध में अन्यथा उपबंधित है को छोड़कर, इस अधिनियम या इसके अधीन बनाये गये नियमों के अधीन पारित किये गये प्रत्येक मूल आदेश की अपील :—

(क) रजिस्ट्रार को तब होगी जबकि ऐसा आदेश रजिस्ट्रार के अधीनस्थ किसी ऐसे अधिकारी, जो अपर रजिस्ट्रार या संयुक्त रजिस्ट्रार से भिन्न

हो, के द्वारा पारित किया गया हो, चाहे ऐसा आदेश पारित करने वाला अधिकारी रजिस्ट्रार की शक्तियों से निहित हो या न हो;

(ख) अधिकरण को तब होगी जबकि ऐसा आदेश रजिस्ट्रार, अपर रजिस्ट्रार या संयुक्त रजिस्ट्रार द्वारा पारित किया गया हो.

(2) प्रथम अपील में रजिस्ट्रार द्वारा पारित किये गये किसी आदेश के विरुद्ध द्वितीय अपील अधिकरण को मात्र निम्नलिखित आधारों में से किसी आधार पर होगी, अर्थात् :—

(एक) यह कि आदेश विधि के प्रतिकूल है; या

(दो) यह कि आदेश में विहित के कतिपय तात्विक विवाद्यक का अवधारण नहीं हो पाया है; या

(तीन) यह कि इस अधिनियम द्वारा यथाविहित प्रक्रिया में ऐसी सारवान गलती या त्रुटि हुई है जिससे कि गुणागुण पर मामले का विनिश्चय करने में गलती या त्रुटि हो सकती है.

(3) प्रत्येक अपील विहित रीति में संबंधित अपील प्राधिकारी को उस तारीख के जिसको कि वह आदेश, जिसके कि विरुद्ध अपील की गई है, उस आदेश से प्रभावित हुए पक्षकार को संसूचित किया गया था, साठ दिन के भीतर प्रस्तुत की जायेगी :

परंतु इस उप-धारा के अधीन परिसीमा काल की संगणना करने में उस आदेश की जिसके विरुद्ध अपील की गई है, प्रतिलिपि अभिप्राप्त करने के लिए अपेक्षित समय अपवर्जित कर दिया जायेगा.

78-क. **कतिपय मामलों में अपील प्राधिकारी द्वारा परिसीमा-काल का बढ़ाया जाना.**— वे समस्त मामले जिनमें इस अधिनियम के अधीन यह उपबंध किया गया है कि किसी भी विनिश्चय या आदेश के विरुद्ध, अपील किसी विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर प्रस्तुत की जा सकेगी, अपील प्राधिकारी ऐसी कालावधि का अवसान होने के पश्चात् अपील ग्रहण कर सकेगा यदि अपीलार्थी अपील प्राधिकारी का यह समाधान कर दे कि ऐसी कालावधि के भीतर अपील न करने के लिए उसके पास पर्याप्त कारण था.

79. **कतिपय मामलों में कोई अपील या पुनर्विलोकन न होना.**—इस अधिनियम में अंतर्विष्ट किसी प्रतिकूल बात के होते हुए भी, जहां भारतीय रिजर्व बैंक की लिखित पूर्व स्वीकृति से या उसकी अध्यपेक्षा प्राप्त होने पर,—

(एक) किसी सहकारी बैंक के परिसमापन के लिए आदेश किया गया हो ; या

(दो) समझौता या ठहराव की अथवा पुनर्निर्माण या पुनर्गठन या संविलियन की कोई योजना बनाई गई हो; या

(तीन) किसी सहकारी बैंक की बोर्ड के, चाहे वह किसी भी नाम से जानी जाती हो, के अतिष्ठान या निलम्बन के लिए आदेश किया गया हो तथा इसके लिए प्रभारी अधिकारी की नियुक्ति की गई हो,

वहां उसके विरुद्ध कोई अपील या पुनर्विलोकन नहीं होगा या अनुज्ञेय नहीं होगा और भारतीय रिजर्व बैंक का ऐसा आदेश या स्वीकृति या अध्यपेक्षा प्रश्नगत किये जाने के दायित्वाधीन नहीं होगी जहां ऐसा आदेश, योजना समझौता, प्रबंध, निर्माण, पुनर्निर्माण या संविलियन के लिए पारित किया गया हो या बनाया गया हो.

80. **मामलों का अन्तरण या प्रत्याहरण.**— धारा 78 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, रजिस्ट्रार, अपर रजिस्ट्रार या संयुक्त रजिस्ट्रार इस अधिनियम के उपबंधों के अधीन उद्भूत होने वाले किसी मामले या किसी वर्ग के मामलों को विनिश्चय के लिए अपने अधीनस्थ किसी ऐसे अधिकारी को, जो ऐसे मामले, या ऐसे वर्ग के मामलों को विनिश्चिय करने के लिए सक्षम हो, अंतरित कर सकेगा या वह किसी भी ऐसे अधिकारी से उसके समक्ष विनिश्चय हेतु लंबित किसी मामले या किसी वर्ग के मामलों को प्रत्याहृत कर सकेगा तथा या तो वह स्वयं कार्यवाही करने हेतु अग्रसर होगा या उसे अपने अधीनस्थ किसी अन्य ऐसे अधिकारी को, जो ऐसे मामले या ऐसे वर्ग के मामलों को विनिश्चित करने के लिए सक्षम हो, निर्दिष्ट कर सकेगा.

80-क. **बोर्ड एवं अधीनस्थ अधिकारियों की कार्यवाहियां मंगाने और उन पर आदेश पारित करने की रजिस्ट्रार की शक्ति.**—रजिस्ट्रार किसी भी समय स्वप्रेरणा से या किसी पक्षकार द्वारा किए गए किसी आवेदन पर किसी अधीनस्थ अधिकारी द्वारा की गई किसी जांच या कार्यवाहियों का अभिलेख या किसी सहकारी सोसाइटी की बोर्ड के किसी विनिश्चय को, किए गए किसी विनिश्चय या पारित किये गये किसी आदेश की वैधता या औचित्य के बारे में और ऐसे अधिकारियों या बोर्ड की कार्यवाहियों की नियमितता के बारे में अपना समाधान करने के प्रयोजन से मंगा सकेगा और उसकी जांच कर सकेगा. यदि किसी मामले में रजिस्ट्रार को यह प्रतीत होता है कि इस प्रकार मंगाए गए किसी विनिश्चय या आदेश या कार्यवाहियों को उपान्तरित किया जाना चाहिए, बातिल (शून्य) किया जाना चाहिए या उलटा जाना चाहिए तो रजिस्ट्रार उसमें ऐसा आदेश पारित कर सकेगा, जो कि वह ठीक समझे :

परंतु इस धारा के अधीन किसी पक्षकार पर प्रतिकूल प्रभाव डालने वाला कोई आदेश तब तक नहीं किया जाएगा, जब तक कि ऐसे पक्षकार को सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर न मिल चुका हो :

परंतु यह और कि इस धारा के अंतर्गत रजिस्ट्रार को प्रदत्त शक्तियां संयुक्त रजिस्ट्रार से निम्न श्रेणी के किसी अधिकारी को प्रत्यायोजित नहीं की जाएगी.

80-ख. **अन्तर्वर्ती आदेश करने की शक्ति.**—जहां कोई अपील या पुनर्विलोकन के लिए कोई आवेदन इस अधिनियम के अधीन अधिकरण या रजिस्ट्रार को किया गया हो, वहां यथास्थिति, अधिकरण या रजिस्ट्रार, न्याय के उद्देश्यों को विफल होने से रोकने के लिए, यथास्थिति अपील या आवेदन पर विनिश्चय लंबित रहने की अवधि में ऐसे अन्तर्वर्ती आदेश कर सकेगा जो कि उसे न्यायसंगत एवं सुविधापूर्ण प्रतीत हो, या ऐसे आदेश कर सकेगा जो न्याय के उद्देश्यों के लिए या उसकी प्रक्रिया के दुरुपयोग को रोकने के लिए आवश्यक हो.

80-ग. **आदेशों के निष्पादन का रोका जाना.**—

(1) धारा 3 के अधीन नियुक्त कोई अधिकारी जिसने कोई आदेश पारित किया हो या उसका पद उत्तरवर्ती, अपील के लिए विहित की गई कालावधि का अवसान होने के पूर्व, किसी भी समय, यह निर्देश दे सकेगा कि ऐसे आदेश का निष्पादन उतने समय तक के लिए रोक दिया जाए जो अपील फाइल करने तथा अपील प्राधिकारी से स्थगन आदेश अभिप्राप्त करने के लिए अपेक्षित हो.

(2) वह प्राधिकारी, जो धारा 78 या धारा 80 द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग कर रहा हो, यह निर्देश दे सकेगा कि उस आदेश का, जो अपील या पुनर्विलोकन के अधीन है, निष्पादन उतने समय तक के लिए रोक दिया जाए जैसा कि वह उचित समझे.

(3) किसी आदेश का निष्पादन रोक दिए जाने का निर्देश देने वाला अधिकारी या प्राधिकारी ऐसी शर्तें अधिरोपित कर सकेगा या ऐसी प्रतिभूति दिए जाने का आदेश दे सकेगा जैसा कि वह उचित समझे.

80-घ. **लंबित मामलों का अंतरण.**—इस अधिनियम के अधीन छत्तीसगढ़ राज्य सहकारी अधिकरण के गठन के अधिसूचना की तारीख के तत्काल पूर्व राज्य सरकार के समक्ष लंबित प्रत्येक अपील या कोई अन्य कार्यवाही अधिकरण को अंतरित हो जाएगी."

नवीन धारा 95-क का अंत:स्थापन.

18. 95-क. मूल अधिनियम की धारा 95 के पश्चात् निम्नलिखित धारा अंत:स्थापित की जाए, अर्थात्:—

"95-क. **कठिनाईयों का निराकरण.**—

(1) यदि इस अधिनियम के उपबंधों को प्रभावशील बनाने में कोई कठिनाई उद्भूत होती है तो राज्य सरकार, इस अधिनियम के उपबंधों से अनसंगत ऐसा आदेश पारित कर सकेगा, जैसा कि वह ऐसी कठिनाई के निराकरण करने के लिए आवश्यक समझे:

परंतु यह कि ऐसा आदेश इस अधिनियम के प्रभावशील होने की तारीख से दो वर्ष की कालावधि के अवसान के पश्चात् पारित नहीं किया जाएगा.

(2) उपधारा (1) के अधीन पारित आदेश विधानसभा के पटल पर यथाशीघ्र रखा जाएगा और जो किसी भी दशा में आदेश की तारीख के ठीक आगामी सत्र के अंतिम दिवस के पश्चात् नहीं होगा.

## उद्देश्यों एवं कारणों का कथन

भारत के संविधान का संशोधन "संविधान (संतानवेवां संशोधन) अधिनियम, 2011" द्वारा किया गया है. संशोधन अधिनियम के द्वारा अंत:स्थापित नवीन अनुच्छेद 43ख भाग IXB के उपबंधों के अनुसार "राज्य सहकारी संस्थाओं के स्वैच्छिक गठन, स्वायत्तशासी क्रियाकरण, प्रजातांत्रिक नियंत्रण व पेशेवर (वृत्तिक) प्रबंधन को प्रोन्नत करने हेतु प्रयास करेगा".

उपरोक्त वर्णित उद्देश्यों की पूर्ति हेतु एवं राज्य सरकार द्वारा अल्पकालीन साख संरचना संबंधी हस्ताक्षरित एम.ओ.यू. के प्रावधानों के अनुपालन की दृष्टि से, राज्य सरकार ने छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी अधिनियम, 1960 में आवश्यक संशोधन करने का निर्णय लिया है जिससे कि वैधानिक आवश्यकताओं की पूर्ति हो सके.

अत: यह विधेयक प्रस्तुत है.

स्थान : रायपुर
दिनांक : 13 जुलाई, 2012

**ननकीराम कंवर**
सहकारिता मंत्री
(भारसाधक सदस्य)

## वित्तीय ज्ञापन

छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी (संशोधन) विधेयक, 2012 की धारा 50-ख में राज्य निर्वाचन आयोग में अधिकारियों एवं कर्मचारियों की नियुक्ति एवं धारा 77 में छत्तीसगढ़ राज्य सहकारी अधिकरण के गठन का प्रावधान है जिससे राज्य शासन पर प्रति वर्ष अनुमानित व्यय रु. 1,50,12,000.00 (शब्दों में रुपये एक करोड़ पचास लाख बारह हजार) केवल का आवर्ती वित्तीय भार आयेगा.

---

**"संविधान के अनुच्छेद 207 के अधीन राज्यपाल द्वारा अनुशंसित"**

---

## उपाबंध

छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी अधिनियम, 1960 की उद्देशिका, धारा 2 (म-एक), 2 (ख-क), 2 (य), 2 (घ), 2 (न-एक), 2 (खख), 19-घ, 32 (3), 48 (3), 48 (7), 49 (1), 49 (7-क), 49 (8), 50-क (1-क), 50-क (1-ख), 52-ख, 53 (1) (ग), 53 (3), 53 (13), 56 (1), 56 (3), 58, 74 (ट), 75 (क), 75 (ख), 75 (ग), 75 (घ), 75 (ङ), 75 (च), 75 (छ), 75 (ज), 75 (झ), 75 (ञ), 75 (ठ), 75 (ट), दसवां अध्याय एवं 95 (3) का सुसंगत उद्धरण—

* * * * * * * * * * * * * *

**उद्देशिका** लोकतांत्रिक साधन के रूप में और स्वयंसेवी तथा पारस्परिक सहायता पर आधारित लोक संस्थाओं के रूप में स्वैच्छिक सहकारी संस्थाओं को संगठित करने और उनका विकास करने और जनता के, विशेष रूप से समाज के कमजोर वर्गों के शोषण को रोकने और उनके सामाजिक-आर्थिक विकास को सुनिश्चित करने हेतु अधिनियम.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा-2** **परिभाषाएं.**— इस अधिनियम में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,—

खण्ड (म-एक) "रिटर्निंग अधिकारी" से अभिप्रेत है कोई ऐसा अधिकारी जिसे रजिस्ट्रार ने साधारण या विशेष आदेश द्वारा इस हेतु नियुक्त किया हो कि वह अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों के अधीन रिटर्निंग अधिकारी के कर्त्तव्यों का पालन करे और उसके अंतर्गत रिटर्निंग अधिकारी के अधीनस्थ कोई ऐसा अधिकारी आता है, जिसे उसने इस हेतु लिखित में नामनिर्दिष्ट किया हो कि वह रिटर्निंग अधिकारी के कर्त्तव्यों का पालन करे;

खण्ड (ख-क) "कार्यक्षेत्र" से अभिप्रेत है वह क्षेत्र जहां से सदस्यता ली जाती है या जैसा कि सोसाइटी की उपविधियों में विनिर्दिष्ट है;

खण्ड (य) "सोसाइटी" से अभिप्रेत है कोई सहकारी सोसाइटी जो इस अधिनियम के अधीन रजिस्ट्रीकृत हो या रजिस्ट्रीकृत हुई समझी जाती हो;

खण्ड (घ) "समिति" से अभिप्रेत है धारा 48 के अधीन गठित किया गया प्रबन्ध बोर्ड, चाहे वह किसी भी नाम से पुकारा जाता हो;

खण्ड (न-एक) "अधिकारी" से अभिप्रेत है कोई ऐसा व्यक्ति जिसे किसी सोसाइटी द्वारा ऐसी सोसाइटी के किसी पद पर ऐसी सोसायटी की उपविधियों के अनुसार निर्वाचित या नियुक्त किया गया हो और उसके अन्तर्गत कोई सभापति, उप-सभापति, अध्यक्ष, उपाध्यक्ष, प्रबंध निदेशक, प्रबंधक सचिव, कोषाध्यक्ष, समिति का सदस्य तथा कोई ऐसा अन्य व्यक्ति, जिसे ऐसी सोसायटी के कारोबार के संबंध में निर्देश देने के लिये इस अधिनियम, नियमों या उपविधियों के अधीन निर्वाचित या नियुक्त किया गया हो आता है :

खण्ड (खख) "विद्यार्थी" से अभिप्रेत है कोई ऐसा व्यक्ति जो किसी शैक्षणिक, व्यवसायिक या प्रशिक्षण संस्था में अध्ययन क

* * * * * * * * * * * * *

धारा 19-घ * * * (विलुप्त)

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 32** **सोसाइटी का पता तथा नाम का संप्रदर्शन.**

उप-धारा (3) प्रत्येक सोसाइटी के नाम से शब्द "सहकारी" और "सीमित" या उसके समतुल्य शब्द राज्य की राजभाशा में अन्तर्विष्ट होंगे.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 48** **सोसाइटी में अंतिम प्राधिकार.**

उप-धारा (3) (क) प्राथमिक सोसायटी की समिति में—

(एक) जिसमें आधे या आधे से अधिक सदस्य अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के हैं, स्थानों की कुल संख्या के कम से कम आधे स्थान ऐसे जातियों, जनजातियों और पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिए ऐसे अनुपात में आरक्षित रखे जाएंगे. जो विहित किया जाए,

(दो) जिसमें एक चौथाई या एक चौथाई से अधिक किन्तु आधे से कम सदस्य अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के हैं, तीन स्थान ऐसी जातियों, जनजातियों और पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिए आरक्षित रखे जाऐंगे, जिनमें से प्रत्येक एक स्थान प्रत्येक वर्ग के लिए आरक्षित रखा जाएगा.

(तीन) जिसमें अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्यों की संख्या के सदस्यों की कुल संख्या के एक चौथाई से कम है, एक स्थान ऐसी जातियों, जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिए आरक्षित रखा जाएगा, जिसके सदस्य सोसाइटी में अधिक संख्या में हों.

(चार) जो अनुसूचित क्षेत्र में काम कर रही है, अनुसूचित जनजातियों के लिए आरक्षित किए जाने वाले स्थानों की संख्या, अनुसूचित जनजातियों के सदस्य के रूप में उसी अनुपात में यथाशक्य निकटतम होगी जो किसी सोसाइटी की कुल सदस्य संख्या के साथ है.

**स्पष्टीकरण** :— इस खंड के प्रयोजन के लिए सहकारी कृषि और ग्रामीण विकास बैंक एक प्राथमिक सहकारी सोसायटी समझी जायेगी.

(ख) ऐसी केन्द्रीय या शीर्ष सोसाइटी या ऐसे वर्ग की केन्द्रीय या शीर्ष सोसाइटियों की समिति में, जो राज्य सरकार, ऐसी शीर्ष या केन्द्रीय सोसाइटी के संबद्ध प्राथमिक सोसाइटियों में, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों की कुल सदस्य संख्या को ध्यान में रखते हुए साधारण या विशेष आदेश द्वारा, निर्देशित करे, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिए उतनी संख्या में स्थान आरक्षित रखे जाएंगे जो आदेश विनिर्दिष्ट की जाए,

परन्तु इस प्रकार आरक्षित स्थानों की संख्या सदस्यों के प्रत्येक प्रवर्ग के लिए दो से अधिक नहीं होगी:

परन्तु यह और भी कि संसाधन वर्ग की प्रत्येक केन्द्रीय या शीर्ष सोसाइटी की समिति में कम से कम एक-एक स्थान अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्यों के लिए आरक्षित रखा जाएगा.

(ग) किसी सोसाइटी द्वारा अपेक्षित संख्या में सदस्यों का निर्वाचन करने में असफल रहने पर या खण्ड (क) और (ख) में विनिर्दिष्ट संख्या से कम संख्या में सदस्यों का निर्वाचन करने की दशा में समिति के सदस्य अपेक्षित संख्या में सदस्यों का सहयोजन ऐसी सोसाइटी के उन सदस्यों में से करेंगे जो ऐसे प्रतिनिधित्व के पात्र हैं और समिति द्वारा ऐसा करने में असफल रहने की दशा में रजिस्ट्रार अपेक्षित संख्या में सदस्यों का नामनिर्देशन ऐसी सोसाइटी के उन सदस्यों में से करेगा, जो ऐसे प्रतिनिधित्व के लिए पात्र हैं.

उप-धारा (7) किसी संसाधन सोसाइटी में, कोई भी ऐसा व्यक्ति जो उधार न लेने वाला सदस्य है, समिति के सदस्य के रूप में प्रत्यायुक्त या प्रतिनिधि के रूप में निर्वाचन के लिए अर्हित नहीं होगा और न ही वह ऐसी सोसाइटी की समिति उसके प्रत्यायुक्त या प्रतिनिधि के किसी निर्वाचन में मत देने का हकदार होगा.

**स्पष्टीकरण :—** उधार न लेने वाला सदस्य वह होगा जिसने ऐसे किसी बैंक या किसी सोसायटी से, जिसमें वह सदस्य है, कभी उधार न लिया हो:

परन्तु इस धारा के उपबंध सोसाइटी को उस तारीख से लागू होंगे जिसको वह उधार देने की संक्रियाएं प्रारंभ करती है:

परन्तु यह और भी कि इस उपधारा के उपबंध सोसाइटी को, जहां तक उसकी प्रथम अनंतिम समिति/नामनिर्दिष्ट समिति का संबंध है, लागू नहीं होंगे.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 49** **वार्षिक साधारण सम्मिलन**

उपधारा (1) प्रत्येक सोसाइटी वित्तीय वर्ष की समाप्ति के पूर्व तीन मास के भीतर अपने सदस्यों का साधारण सम्मिलन निम्नलिखित प्रयोजन के लिए बुलाएगी :—

खण्ड (च) अगले वर्ष के लिए बजट पेश करने के लिए.

उप-धारा (7-क) (एक) समिति का कार्यकाल उस तारीख से, जिसको समिति का प्रथम सम्मिलन किया जाता है, पांच वर्ष होगा:

परन्तु जहां किसी समिति को अतिष्ठित या निलंबित किया गया है, या अधिनियम के अधीन हटाया गया है किसी न्यायालय के या प्राधिकारी के आदेश के फलस्वरूप पुन: स्थापित हो जाती है, वहां वह कालावधि जिसके दौरान वह समिति यथास्थिति अतिष्ठित, निलंबित या पद पर नहीं रही है पूर्वोक्त कार्यकाल की गणना करने में अपवर्जित कर दी जाएगी.

उप-धारा (8) यदि उपधारा (7-क) में विनिर्दिष्ट कार्यकाल या एतद् पूर्व हटाई गयी उपधारा (7-कक) के अध्यधीन बढ़ाये गये कार्यकाल का अवसान का होने के पूर्व निर्वाचन नहीं होते हैं तो समिति के समस्त सदस्यों के संबंध में यह समझा जाएगा कि सभी सदस्यों ने अपने पद रिक्त कर दिये हैं और समिति की शक्तियां रजिस्ट्रार में निहित हो गई है और रजिस्ट्रार यथासंभव शीघ्र निर्वाचन करवायेगा.

परन्तु रजिस्ट्रार इस उपधारा के अधीन उसमें निहित समिति की शक्तियों का प्रयोग करने के लिए किसी अधिकारी को प्राधिकृत कर सकेगा और इस प्रकार प्राधिकृत किया गया उक्त अधिकारी ऐसे प्राधिकृत किये जाने की तारीख से ऐसी शक्तियों का प्रयोग करेगा.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 50-क** **सोसाइटी की समिति या प्रतिनिधि या प्रत्यायुक्त के निर्वाचन में अभ्यर्थी या मतदाता होने के लिए निरर्हता.**

उपधारा (1-क) कोई भी व्यक्ति, प्रतिनिधि, प्रत्यायुक्त या समिति के सदस्य के रूप में निर्वाचन हेतु अभ्यर्थी होने के लिये अर्हित नहीं होगा, यदि उसकी दो से अधिक जीवित संतान हैं जिनमें से एक का जन्म 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् हुआ हो.

उपधारा (1-ख) उपधारा (1-क) में उल्लेखित पद पर निर्वाचित कोई व्यक्ति ऐसा पद धारण करने से निरर्हित हो जाएगा यदि 26 जनवरी, 2001 को या उसके पश्चात् एक संतान का जन्म हो जाता है जिससे उसकी संतान की संख्या दो से अधिक हो जाती है.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 52-ख** **समिति में स्त्री सदस्यों का प्रतिनिधित्व**—यदि राज्य सरकार की राय में यह आवश्यक हो कि ऐसी सोसाइटी की या ऐसे वर्ग की सोसाइटियों की, जिन्हें/जिसे कि वह (राज्य सरकार) साधारण या विशेष आदेश द्वारा विनिर्दिष्ट करें, समिति से स्त्री

सदस्यों को पर्याप्त प्रतिनिधित्व दिया जाए तो वह (राज्य सरकार) ऐसी सोसाइटी को यह निर्देश दे सकेगी कि वह अपनी समिति में स्त्रियों के लिए स्थान के आरक्षण की व्यवस्था करें :

परन्तु इस प्रकार आरक्षित रखे गये स्थानों की संख्या ऐसे समिति में चार से अधिक नहीं होगी.

परन्तु यह और भी कि सोसाइटी के अपने समिति में अपेक्षित संख्या में स्त्री सदस्य निर्वाचित करने में असफल रहने या ऐसी संख्या से कम संख्या में स्त्री सदस्यों को निर्वाचित करने की दशा में, समिति के शेष सदस्य, ऐसी सोसाइटी के उन स्त्री सदस्यों में से, जो ऐसे प्रतिनिधित्व के हकदार हैं, अपेक्षित संख्या में स्त्री सदस्यों को सहयोजित करेंगे और अपेक्षित संख्या में स्त्री सदस्यों को सहयोजित करने में समिति के असफल रहने की दशा में रजिस्ट्रार ऐसी सोसाइटी के स्त्री सदस्यों में से, जो ऐसे प्रतिनिधित्व के हकदार हैं, अपेक्षित संख्या में स्त्री सदस्यों को नाम-निर्देशित करेगा.

**धारा 53** **समिति का अतिष्ठान**

उप-धारा (1) यदि, रजिस्ट्रार की राय में, किसी सोसाइटी की समिति,—

(ग) इस अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों या सोसाइटी की उपविधियों के उपबंधों का या रजिस्ट्रार द्वारा पारित किसी आदेश का अतिक्रमण करती है ;

तो रजिस्ट्रार, लिखित आदेश द्वारा, उस समिति को हटा सकेगा और ऐसी विनिर्दिष्ट कालावधि के लिए, जो प्रथमतः दो वर्ष से अधिक नहीं होगी किसी व्यक्ति या किन्हीं व्यक्तियों को इस हेतु से नियुक्त कर सकेगा कि वे उस सोसाइटी के कार्यकलापों का प्रबंध करें:

परन्तु सहकारी बैंक के मामले में, अतिष्ठान का आदेश रिजर्व बैंक से पूर्व परामर्श किये बिना नहीं दिया जायेगा:

परन्तु यह और भी कि यदि कोई ऐसी संसूचना, जिसमें कि प्रस्तावित कार्यवाही के संबंध में भारतीय रिजर्व बैंक के विचार अन्तर्विष्ट हों, उस निवेदन के, जिसमें कि परामर्श चाहा गया हो, उस बैंक को प्राप्त होने के पैंतालिस दिन के भीतर प्राप्त न हो, तो यह उपधारणा की जाएगी कि भारतीय रिजर्व बैंक प्रस्तावित कार्यवाही से सहमत है तथा रजिस्ट्रार ऐसा आदेश, जैसा कि उचित समझा जाय, पारित करने के लिए स्वतंत्र होगा.

परंतु यह और भी कि सहकारी बैंक के मामले में, यदि रिजर्व बैंक लोकहित में ऐसा अपेक्षित करे या सहकारी बैंक के क्रियाकलापों का ऐसी रीति में संचालित किया जाना निवारित करने के लिए जो निक्षेपकर्त्ताओं के हितों के लिए अपायकर हो, या किसी सहकारी बैंक का प्रबंध उचित रीति में किया जाना सुनिश्चित करने के लिए रजिस्ट्रार, उसकी समिति या प्रबंध निकाय के, चाहे वह किसी भी नाम से जाना जाता हो, अतिष्ठान के लिए तथा उसके लिए कुल मिलाकर पांच वर्ष से अनधिक ऐसी कालावधि या कालावधियों के लिए, जो समय-समय पर रिजर्व बैंक द्वारा निर्दिष्ट की जाय, प्रशासक की नियुक्ति के लिए आदेश पारित करेगा और ऐसी नियुक्ति होने पर उपधारा (4), (5), (6) तथा (8) के उपबंधों इस प्रकार लागू होंगे मानो कि आदेश उपधारा (1) के अधीन पारित किये गये हों.

परन्तु यह भी कि यदि किसी प्राथमिक सोसाइटी की समिति में किसी अशासकीय व्यक्ति को नियुक्त किया जाता है तो वह उस सोसाइटी के उन सदस्यों में से होगा जो ऐसे प्रतिनिधित्व के हकदार हैं और केन्द्रीय या शीर्ष सोसाइटी की दशा में, यदि कोई व्यक्ति ऐसी सोसाइटी की समिति में नियुक्त किया जाता है तो वह उसकी संबद्ध सोसाइटियों में से किसी सोसाइटी का ऐसा सदस्य होगा जो ऐसे प्रतिनिधित्व के लिए हकदार हो.

उप-धारा (3) उप-धारा (1) के अधीन आदेश में विनिर्दिष्ट की गई कालावधि, रजिस्ट्रार के विवेकानुसार, समय-समय पर बढ़ाई जा सकेगी.

परंतु कोई भी ऐसा आदेश कुल मिलाकर तीन वर्ष से अधिक के लिए प्रवृत्त नहीं रहेगा.

उप-धारा (13) इस अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों या किसी सोसाइटी की, उपविधियों में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि किसी सोसाइटी की समिति किसी न्यायालय के आदेश के कारण या अन्यथा कार्य करने से परिविरत हो जाय, तो रजिस्ट्रार उस समय तक के लिये किसी व्यक्ति को या व्यक्तियों की समिति को अस्थायी रूप से नियुक्त कर सकेगा जब तक कि न्यायालय का आदेश बातिल न कर दिया जाय या नवीन निर्वाचन न हो जाय तथा समिति कार्यभार ग्रहण न कर लें.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 56** **बाध्यता का पालन कराने की रजिस्ट्रार की शक्ति.**

उप-धारा (1) प्रत्येक सोसाइटी ऐसे अभिलेख, रजिस्टर तथा लेखा-पुस्तकें बनाये रखेगी तथा रजिस्ट्रार को ऐसी जानकारी तथा ऐसी विवरणियां देगी जिनकी कि उसके द्वारा समय-समय पर अपेक्षा की जाय.

उप-धारा (3) यदि सोसाइटी का कोई ऐसा अधिकारी या कर्मचारी, जिस पर कि विनिर्दिष्ट उत्तरदायित्व उपधारा (2) के अधीन निरोपित किया गया हो, अभिलेख, रजिस्टर यथा लेखा-पुस्तकें नहीं बनाये रखता है और रजिस्ट्रार को ऐसी जानकारी तथा ऐसी विवरणियां, जैसी कि रजिस्ट्रार अपेक्षा करे. विनिर्दिष्ट समय के भीतर नहीं देता है, तो रजिस्ट्रार आदेश द्वारा, ऐसे अधिकारी के बारे में यह घोषित कर सकेगा कि वह तीन वर्ष से अनधिक ऐसी कालावधि के दौरान जैसी कि वह ऐसे आदेश में विनिर्दिष्ट करें, समिति का सदस्य होने के लिए निरर्हित रहेगा और यदि वह अधिकारी सोसाइटी का कर्मचारी है तो उस पर ऐसी शास्ति जो पांच हजार रुपये से अधिक न हो, अधिरोपित कर सकेगा :

परन्तु इस उपधारा के अधीन कोई भी आदेश तब तक नहीं किया जायगा जब तक कि संबंधित व्यक्ति को सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर न दें दिया जाय.

* * * * * * * * * * * * * *

**धारा 58** **संपरीक्षा तथा संपरीक्षा फीस.**

उप-धारा (1) रजिस्ट्रार प्रत्येक वर्ष कम से कम एक बार सोसाइटी के लेखाओं की संपरीक्षा करेगा या किसी ऐसे व्यक्ति द्वारा, जिसे उसने, साधारण या विशेष आदेश द्वारा, लिखित में इस निमित्त प्राधिकृत किया हो, करवायेगा और ऐसी सोसाइटी से ऐसी फीस वसूल करेगा जो कि विहित की जाय:

परन्तु,—

(एक) राज्य सरकार, अधिसूचना द्वारा, उसमें विनिर्दिष्ट किये जाने वाले कारणों से, सोसाइटियों के किसी वर्ग को छूट दे सकेगी;

(दो) रजिस्ट्रार, लेखबद्ध किये जाने वाले कारणों से, किसी सोसाइटी को इस उपधारा के अधीन फीस या उसके भाग के भुगतान से छूट दे सकेगा.

परन्तु यह और भी कि कोई केन्द्रीय सोसाइटी या कोई शीर्ष सोसाइटी या कोई नगरीय सहकारी बैंक अपने लेखाओं की संपरीक्षा, रजिस्ट्रार द्वारा अनुमोदित चार्टर्ड एकाउन्टेन्ट से करवा सकेगी.

परन्तु यह भी कि यदि वहां संपरीक्षा रिपोर्ट पूर्ण होने या जारी होने के पश्चात्, कोई वित्तीय अनियमितता या गबन की शिकायत होती है तो रजिस्ट्रार, इस प्रयोजन के लिए विशेष संपरीक्षा हेतु आदेश दे सकेगा.

उप-धारा (2) उपधारा (1) के अधीन की संपरीक्षा में लेखाओं की तथा अतिशोध्य ऋणों की, यदि कोई हो, परीक्षा, रजिस्ट्रार द्वारा इस अधिनियम, उसके अधीन बनाये गये नियमों और सोसाइटी की उपविधियों के अधीन दिए गए अनुदेशों तथा आदेशों का अनुपालन की परीक्षा रोकड़ बाकी तथा प्रतिभूतियों का सत्यापन तथा सोसाइटियों की आस्तियों तथा दायित्वों का मूल्यांकन एवं ऐसी अन्य मदें जो कि रजिस्ट्रार द्वारा विनिर्दिष्ट की जाएं, सम्मिलित हैं.

उप-धारा (3) रजिस्ट्रार या प्राधिकृत व्यक्ति की समस्त समयों पर सोसाइटी की या उसकी अभिरक्षा में की समस्त पुस्तकों, लेखाओं, दस्तावेजों, कागज-पत्रों, प्रतिभूतियों, रोकड़ तथा अन्य सम्पत्तियों तक पहुंच होगी और किसी भी ऐसे व्यक्ति को, जिसके कि कब्जे में कोई ऐसे पुस्तक, लेखे, दस्तावेजें, कागज-पत्र, प्रतिभूतियां, रोकड़ या अन्य सम्पत्तियां हो, या जो उनकी अभिरक्षा के लिए उत्तरदायी हो, उन्हें उस सोसाइटी की मुख्यालय के या उसकी किसी शाखा पर के किसी स्थान पर पेश करने के लिए समन कर सकेगा.

उप-धारा (4) प्रत्येक ऐसा व्यक्ति, जो किसी सोसाइटी का अधिकारी या कर्मचारी हो अथवा किसी समय रह चुका हो, तथा किसी सोसाइटी का प्रत्येक सदस्य तथा भूतपूर्व सदस्य उस सोसाइटी के संव्यवहारों एवं कार्यकरण के बारे में ऐसी जानकारी देगा जैसी की रजिस्ट्रार या उसके द्वारा प्राधिकृत किया गया व्यक्ति किया अपेक्षित करे.

* * * * * * * * * * * * * *

धारा 74 **अपराध.**— इस अधिनियम के अधीन अपराध होगा यदि.—

(ट) किसी सोसाइटी का कोई अधिकारी या सदस्य या कोई व्यक्ति कोई ऐसा कार्य करता है जो नियमों द्वारा अपराध घोषित किया गया है या ऐसे कार्य लोप का दोषी है जो नियमों द्वारा अपराध घोषित किया गया है.

धारा 75 **अपराधों के लिए शास्तियां.**— किसी सोसायटी की प्रत्येक समिति, उसका प्रत्येक अधिकारी या भूतपूर्व अधिकारी या सदस्य या भूतपूर्व सदस्य या कोई कर्मचारी या भूतपूर्व कर्मचारी या कोई अन्य व्यक्ति, किसी ऐसी कार्यवाही पर जो कि तत्समय प्रवृत्त किसी विधि के अधीन उसके विरुद्ध की जा सकती हो, प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना—

(क) जुर्माने से, जो 2,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (क) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ख) जुर्माने से, जो 1,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ख) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ग) जुर्माने से, जो 1,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ग) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(घ) जुर्माने से, जो 2,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (घ) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ङ) जुर्माने से, जो 2,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ङ) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(च) जुर्माने से, जो 250/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (च) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(छ) जुर्माने से, जो 250/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (छ) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ज) जुर्माने से, जो 2,000/- से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ज) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(झ) जुर्माने से, जो 500/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (झ) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ञ) जुर्माने से, जो 1,000/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ञ) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो; या

(ट) जुर्माने से, जो 250/- रुपये से अधिक नहीं होगा, दण्डनीय होगा यदि उसे धारा 74 (ट) में निर्दिष्ट किये गये किसी अपराध का सिद्धदोष ठहराया गया हो.

* * * * * * * * * * * * * *

## दसवां अध्याय-अपीलें, पुनरीक्षण एवं पुनर्विलोकन

धारा 77 **अपील**

उप-धारा (1) जहां इसके संबंध में अन्यथा उपबंधित है, उसे छोड़कर, इस अधिनियम या उसके अधीन बनाये गये नियमों के अधीन पारित किये गये प्रत्येक मूल आदेश की अपील :—

(एक) उस दशा में जबकि ऐसा आदेश रजिस्ट्रार, अपर रजिस्ट्रार या संयुक्त रजिस्ट्रार से भिन्न किसी अधिकारी के द्वारा पारित किया गया है, चाहे आदेश पारित करने वाला अधिकारी रजिस्ट्रार की शक्तियों से विनिहित हो या न हो, संयुक्त रजिस्ट्रार को होगी :

(दो) उस दशा में जबकि ऐसा आदेश संयुक्त रजिस्ट्रार के द्वारा पारित किया गया हो, चाहे उसमें रजिस्ट्रार की शक्तियां विनिहित हो या न हो, रजिस्ट्रार को अथवा रजिस्ट्रार के द्वारा प्राधिकृत अपर रजिस्ट्रार को होगी :

(तीन) उस दशा में जबकि ऐसा आदेश रजिस्ट्रार अथवा अपर रजिस्ट्रार के द्वारा पारित किया गया हो, राज्य सरकार को होगी :

उप-धारा (2) जहां इसके संबंध में अन्यथा उपबंधित है, उसके सिवाय इस अधिनियम या उसके अधीन बनाये गये नियमों के अधीन प्रथम अपील के प्रत्येक आदेश की द्वितीय अपील :—

(एक) संयुक्त रजिस्ट्रार के विरुद्ध रजिस्ट्रार अथवा रजिस्ट्रार द्वारा प्राधिकृत अपर रजिस्ट्रार को होगी.

(दो) रजिस्ट्रार या अपर रजिस्ट्रार के विरुद्ध राज्य सरकार को होगी.

उप-धारा (3) द्वितीय अपील निम्नलिखित आधारों में से किसी आधार पर होगी, न कि अन्य आधारों पर, अर्थात् :—

(एक) यह कि आदेश विधि के प्रतिकूल है: या

(दो) यह कि आदेश में विधि के कतिपय तात्विक विवादक का अवधारण नहीं हो पाया है: या

(तीन) यह कि इस अधिनियम द्वारा यथाविहित प्रक्रिया का पालन करने में ऐसी सारवान गलती या त्रुटि हुई है, जिससे कि गुणावगुण पर मामले का विनिश्चय करने में गलती या त्रुटि हो गयी हो.

उप-धारा (4) प्रत्येक अपील विहित रीति में संबंधित अपील प्राधिकारी को उस तारीख के जिसको कि वह आदेश, जिसके कि विरुद्ध अपील की गयी है, उस आदेश से प्रभावित हुए पक्षकार को संसूचित किया गया था, तीस दिन के भीतर पेश की जायेगी.

परंतु इस धारा के अधीन परिसीमाकाल की संगणना करने में उस आदेश की, जिसके कि विरुद्ध अपील की गयी है, प्रतिलिपि अभिप्राप्त करने के लिये अपेक्षित समय अपवर्जित कर दिया जायेगा.

**धारा 78** **पुनरीक्षण**

उप-धारा (1) राज्य सरकार या रजिस्ट्रार स्वप्रेरणा से या किसी पक्षकार द्वारा किये गये किसी आवेदन पर किसी भी समय निम्नलिखित की वैधता या औचित्य के संबंध में या उसकी कार्यवाहियों की नियमितता के संबंध में अपना समाधान करने के प्रयोजन के लिए, उसकी वैधता या औचित्य के संबंध में ऐसा आदेश पारित कर सकेगा, जैसा कि वह उचित समझे—

(एक) किसी अधीनस्थ अधिकारी द्वारा की गई जांच या कार्यवाही या पारित किया गया कोई आदेश;

(दो) किसी सोसाइटी या किसी सोसाइटी की समिति या उपसमिति के द्वारा की गई कोई कार्यवाही या विनिश्चय या संकल्प या पारित किया गया कोई आदेश;

(तीन) किसी सोसाइटी के किसी अधिकारी द्वारा की गई जांच या कार्यवाही या विनिश्चय या पारित किया गया कोई आदेश:

परन्तु, किसी भी आदेश या विनिश्चय या कार्यवाही आदि को पुनरीक्षण में तब तक फेरफारित या उलटा नहीं जाएगा, तब तक कि हितबद्ध पक्षकारों पर सूचना की तामील न कर दी गई हो, और उन्हें सुनवाई का अवसर न दे दिया गया हो.

उप-धारा (2) कोई भी आवेदन ग्रहण नहीं किया जाएगा, जब तक कि वह आदेश की तारीख से तीस दिन के भीतर प्रस्तुत न किया गया हो, और पूर्वोक्त कालावधि की संगणना करने में उक्त आदेश की प्रतिलिपि अभिप्राप्त करने के लिए अपेक्षित समय छोड़ दिया जाएगा.

**धारा 79** **कतिपय मामलों में कोई अपील या पुनरीक्षण नहीं होगा.**— इस अधिनियम में अंतर्विष्ट किसी प्रतिकूल बात के होते हुए भी, जहां भारतीय रिजर्व बैंक की लिखित पूर्व मंजूरी से या उसकी अध्यपेक्षा प्राप्त होने पर—

(एक) किसी सहकारी बैंक के परिसमापन के लिए आदेश किया गया हो: या

(दो) समझौता या ठहराव की अथवा पुनर्निर्माण या पुनर्गठन या संविलियन की कोई स्कीम बनाई गई हो या प्रभावशील की गई हो; या

(तीन) किसी सहकारी बैंक की समिति के, चाहे वह किसी भी नाम से पुकारी जाती हो, अतिष्ठान या निलम्बन के लिए आदेश दिया गया हो तथा उसके प्रबंध के लिए प्रभारी अधिकारी आदि की नियुक्ति की गई हो, वहां उसके विरुद्ध कोई अपील, पुनरीक्षण या पुनर्विलोकन नहीं होगा या अनुज्ञेय नहीं होगा और भारतीय रिजर्व बैंक का ऐसा आदेश या मंजूरी या अध्यपेक्षा प्रश्नगत किये जाने के दायित्वाधीन नहीं होगी.

धारा 80 **पुनर्विलोकन.**— राज्य सरकार अथवा रजिस्ट्रार स्वप्रेरणा से या किसी हितबद्ध पक्षकार का आवेदन पत्र प्राप्त होने पर किसी भी मामले में अपने स्वयं के आदेश का पुनर्विलोकन कर सकेंगे और उसके संबंध में ऐसा आदेश पारित कर सकेंगे, जैसा कि वह न्याय संगत समझे:

परन्तु हितबद्ध पक्षकार द्वारा किया गया कोई भी आवेदन पत्र तब तक ग्रहण नहीं किया जाएगा और न ही किसी मामले को स्वप्रेरणा से लिया जाएगा, जब तक यथास्थिति राज्य सरकार या रजिस्ट्रार का यह समाधान हो जाए कि साक्ष्य की नई तथा महत्वपूर्ण ऐसी बात का पता लगा लिया गया है, जो कि सम्यक् तत्परता का प्रयोग करने के पश्चात् भी उनकी या आवेदक की जानकारी में नहीं थी या वह उसके द्वारा उस समय प्रस्तुत नहीं की जा सकी थी, जबकि उसका आदेश किया गया था या यह कि कोई ऐसी भूल या गलती हुई है, जो अभिलेख के देखने से ही प्रकट हो जाती है, या कि कोई अन्य पर्याप्त कारण रहा है:

परन्तु यह कि, किसी ऐसे आदेश में तब तक कोई परिवर्तन, संशोधन या उपान्तरण नहीं किया जाएगा या उसका तब तक पुनरीक्षण नहीं किया जाएगा, जब तक कि हितबद्ध पक्षकारों को उपसंजात होने के लिए तथा सुने जाने के लिए सूचना न दे दी गई हो:

परन्तु यह और कि, किसी हितबद्ध पक्षकार के आवेदन पत्र पर किसी आदेश का पुनर्विलोकन तब तक ग्रहण नहीं किया जाएगा, जब तक कि वह आवेदन उस आदेश के पारित किए जाने के नब्बे दिवस के भीतर न किया गया हो.

धारा 80-क **कतिपय मामलों में अपील प्राधिकारी द्वारा परिसीमाकाल का बढ़ाया जाना**—उन समस्त मामलों में, जिनमें इस अधिनियम के अधीन यह उपबंध किया गया है कि किसी भी विनिश्चय या आदेश के विरुद्ध अपील किसी विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर फाईल की जा सकेगी, अपील प्राधिकारी ऐसी कालावधि का अवसान होने के पश्चात् अपील ग्रहण कर सकेगा. यदि अपीलार्थी अपील प्राधिकारी का यह समाधान कर दे कि ऐसी कालावधि के भीतर अपील न करने के लिए उसके पास पर्याप्त कारण था.

धारा 80-ख **मामलों का अन्तरण या प्रत्याहरण**— धारा 77 एवं 78 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए रजिस्ट्रार, अपर रजिस्ट्रार, संयुक्त रजिस्ट्रार या उप-रजिस्ट्रार इस अधिनियम के उपबंधों के अधीन उद्भूत होने वाले किसी मामले या किसी वर्ग के मामलों को विनिश्चय के लिए अपने अधीनस्थ किसी ऐसे अधिकारी को, जो ऐसे मामले या ऐसे वर्ग के मामलों को विनिश्चय करने के लिए सक्षम हो, अपनी स्वयं की फाइल में से अन्तरित कर सकेगा या वह किसी भी ऐसे अधिकारी से किसी मामले या किसी वर्ग के मामलों को प्रत्याहृत कर सकेगा तथा ऐसे मामले या ऐसे वर्ग के मामलों के संबंध में स्वयं कार्यवाही कर सकेगा या उन्हें अपने अधीनस्थ किसी अन्य ऐसे अधिकारी को, जो ऐसे मामले या ऐसे वर्ग के मामलों को विनिश्चय करने के लिए सक्षम हो, निर्दिष्ट कर सकेगा.

धारा 80-ग **अन्तर्वर्ती आदेश करने की शक्ति**— जहां कोई अपील या पुनरीक्षण या पुनर्विलोकन या कोई अन्य आवेदन इस अधिनियम के अधीन राज्य सरकार या रजिस्ट्रार को किया गया हो, वहां यथास्थिति राज्य सरकार या रजिस्ट्रार, न्याय के उद्देश्यों को विफल होने से रोकने के लिए यथास्थिति अपील या पुनरीक्षण या पुनर्विलोकन के आवेदन-पत्र पर विनिश्चय लंबित रहने की अवधि में ऐसे अन्तर्वर्ती आदेश कर सकेगा, जो कि उसे न्यायसंगत एवं सुविधापूर्ण प्रतीत हो या ऐसे आदेश कर सकेगा, जो न्याय के उद्देश्यों के लिए या उसकी प्रक्रिया के दुरुपयोग को रोकने के लिए आवश्यक हों.

धारा 80-घ **आदेशों के निष्पादन का रोका जाना**

उप-धारा (1) अधिकारी या प्राधिकारी जिसने कोई आदेश पारित किया हो या उसका पद उत्तरवर्ती, अपील या पुनरीक्षण के लिए विहित की गई कालावधि का अवसान होने के पूर्व, किसी भी समय, यह निर्देश दे सकेगा कि ऐसे आदेश का निष्पादन उतने समय

तक के लिए रोक दिया जाये जो अपील या पुनरीक्षण फाइल करने तथा अपील या पुनरीक्षण प्राधिकारी से रोक आदेश (स्टे आर्डर) अभिप्राप्त करने के लिए अपेक्षित हो.

उप-धारा (2) वह प्राधिकारी, जो धारा 77 या धारा 78 या धारा 80 द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग कर रहा हो, यह निर्देश दे सकेगा कि उस आदेश का, जो अपील या पुनरीक्षण या पुनर्विलोकन के अधीन है, निष्पादन उतने समय तक के लिए रोक दिया जाए, जैसा कि वह उचित समझे.

उप-धारा (3) किसी आदेश का निष्पादन रोक दिए जाने का निर्देश देने वाला अधिकारी या प्राधिकारी ऐसी शर्तें अधिरोपित कर सकेगा या ऐसी प्रतिभूति दिये जाने का आदेश दे सकेगा, जैसा कि वह उचित समझे.

धारा 80-ङ **लंबित मामलों का अंतरण**— मूल अधिनियम के अधीन मध्यप्रदेश राज्य सहकारी अधिकरण के समक्ष छत्तीसगढ़ सहकारी सोसाइटी (संशोधन) अधिनियम, 2003 के प्रभावशील होने की तारीख पर लंबित प्रत्येक अपील या पुनरीक्षण या कोई अन्य कार्यवाही राज्य सरकार को अंतरित हो जाएगी.

धारा 80-च कोई अधिकारी या कोई प्राधिकारी इस अधिनियम द्वारा या उसके अधीन राज्य सरकार को प्रदत्त की गई ऐसी शक्तियों का जैसा कि राज्य सरकार विशेष या साधारण आदेश से प्रत्यायोजित होकर ऐसे क्षेत्रों के भीतर तथा ऐसे प्रकरणों में प्रयुक्त करेंगे, जैसा कि राज्य सरकार विनिर्दिष्ट करें.

* * * * * * * * * * * * * *

धारा 95 **नियम बनाने की शक्ति.**

उप-धारा (3) इस अधिनियम के अधीन बनाये गये समस्त नियम विधान सभा के पटल पर रखे जायेंगे.

* * * * * * * * * * * * * *

**देवेन्द्र वर्मा**
सचिव,
छत्तीसगढ़ विधान सभा.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2012.